# बृहत् पारिभाषिक शब्द-संग्रह

## मानविकी

खंड 1

# COMPREHENSIVE GLOSSARY OF TECHNICAL TERMS

## HUMANITIES VOL. I




वैज्ञानिक तथा तकनीकी शब्दावली आयोग ● केंद्रीय हिंदी निदेशालय
शिक्षा तथा समाज कल्याण मंत्रालय, भारत सरकार
C. S. T. T. ● CENTRAL HINDI DIRECTORATE
MINISTRY OF EDUCATION & SOCIAL WELFARE, GOVT OF INDIA

# बृहत् पारिभाषिक शब्द संग्रह

मानविकी खण्ड : I

# Comprehensive Glossary of Technical Terms

HUMANITIES : VOL. I

A—K




वैज्ञानिक तथा तकनीकी शब्दावली आयोग
केंद्रीय हिंदी निदेशालय
शिक्षा तथा समाज कल्याण मंत्रालय, भारत सरकार
COMMISSION FOR SCIENTIFIC & TECHNICAL TERMINOLOGY
CENTRAL HINDI DIRECTORATE
Ministry of Education and Social Welfare, Government of India

# अनुक्रमणिका



# CONTENTS

# प्राक्कथन

हिन्दी एवं अन्य भारतीय भाषाओं के लिए समान पारिभाषिक शब्दावली का विकास करने के उद्देश्य से शिक्षा मंत्रालय ने 1950 में भाषाशास्त्रियों और वैज्ञानिकों के एक पारिभाषिक शब्दावली बोर्ड की नियुक्ति की थी जिसके मार्गदर्शन में 1952 से शिक्षा मंत्रालय के हिन्दी अनुभाग में शब्दावली-निर्माण का कार्य आरंभ हुआ। हिन्दी अनुभाग ने 1953 में पांच विषयों की अनन्तिम शब्दसूचियां प्रकाशित कीं। काम की बढ़ती हुई मात्रा और विविधता को देखते हुए कुछ समय बाद हिन्दी अनुभाग का विस्तार करके हिन्दी प्रभाग की स्थापना की गई। हिन्दी प्रभाग ने 1959 तक शिक्षा क्षेत्र के सभी प्रमुख विषयों में उच्चतर माध्यमिक और कहीं-कहीं स्नातक स्तर की शब्दावलियां तैयार कर लीं। इन शब्दावलियों को पहले अनन्तिम सूचियों के रूप में प्रकाशित किया गया और उन पर संबद्ध विषय के विद्वानों एवं संस्थाओं के सुझाव आमंत्रित किए गए। बाद में, प्राप्त सुझावों पर विचार करके संशोधित सूचियां प्रकाशित की गईं।

राजभाषा आयोग की सिफारिश के अनुसरण में राष्ट्रपति द्वारा अप्रैल 1960 में जारी किए गए आदेश से हिन्दी के काम में तेजी लाने के लिए केन्द्रीय हिन्दी निदेशालय की स्थापना की गई और शब्दावली-निर्माण का कार्य हिन्दी प्रभाग के बजाय केन्द्रीय हिन्दी निदेशालय में होने लगा। निदेशालय ने तब तक प्रकाशित विभिन्न विषयों की शब्दसूचियों को समेकित करके लगभग एक लाख शब्दों का एक पारिभाषिक शब्द-संग्रह सन् 1962 में प्रकाशित किया। यह शब्द-संग्रह शिक्षा मंत्रालय द्वारा नियुक्त विविध विषयों की विशेषज्ञ समितियों द्वारा अपने-अपने विषय के संदर्भ में निश्चित किए गए पर्यायों का बृहत् संग्रह अवश्य था पर इसमें संकलित शब्दावली में व्यापक समन्वय शेष रह गया था। फिर भी, उस समय शिक्षा के क्षेत्र में हिन्दी माध्यम का सूत्रपात हो रहा था और इधर प्रशासनिक कार्यों में हिन्दी का प्रयोग बढ़ाने पर बल दिया जा रहा था, अतः इस शब्द-संग्रह ने एक सामयिक आवश्यकता की पूर्ति की और सभी विद्वानों, हिन्दी-प्रेमियों और प्रशासनिक क्षेत्रों आदि ने इसका हार्दिक स्वागत किया।

इस बीच, राष्ट्रपति के आदेश से 1961 में वैज्ञानिक एवं तकनीकी शब्दावली आयोग की नियुक्ति हुई। आयोग ने तब तक तैयार की गयी समस्त शब्दावली के पुनरीक्षण एवं विविध विषयों में स्नातक तथा स्नातकोत्तर स्तर की शब्दावली के निर्माण का काम हाथ में लिया। आयोग ने सर्वप्रथम शब्दावली-निर्माण के मार्गदर्शक सिद्धांत तय किए (जो अन्यत्र उद्धृत हैं) और उस समय तक तैयार की गई शब्दावली का उनके अनुसार पुनरीक्षण करने के लिए विविध विषयों की विशेषज्ञ सलाहकार समितियां गठित कीं जिनमें भारत के सभी भाषाई क्षेत्रों के लब्धप्रतिष्ठ विद्वान एवं भाषाविद् सम्मिलित किए गए। देश के प्रबुद्ध वर्ग में शब्दावली-निर्माण के प्रति चेतना जाग्रत करने के उद्देश्य से उक्त विशेषज्ञ सलाहकार समितियों की बैठकें एवं संगोष्ठियां देश के विभिन्न भागों में आयोजित की गईं। आयोग ने पारिभाषिक शब्दावली के भाषावैज्ञानिक पक्ष पर विचार करने के लिए अलग से एक संगोष्ठी आयोजित की जिसमें देश के सभी भाषाई क्षेत्रों के प्रमुख भाषाविदों ने भाग लिया। उन्होंने सभी भारतीय भाषाओं के लिए यथासंभव समान शब्दावली का निर्माण करने में उपस्थित होने वाली रूपात्मक, ध्वन्यात्मक और अर्थ-संबंधी समस्याओं पर विचार करके अपनी सिफारिशें प्रस्तुत कीं। विविध विषयों की शब्दावलियों को अंतिम रूप देते समय इन सिफारिशों को ध्यान में रखा गया है।

आयोग ने शब्दावली-निर्माण की एक क्रमबद्ध योजना स्वीकार की थी जिसके अनुसार विविध विषयों की अधिकांश शब्दावली 1 जनवरी, 1970 तक तैयार कर लेनी थी। उस समय तक स्वीकार किए गए मानविकी के शब्दों के पर्याय क्रमशः मानविकी शब्दावली I, II, III, IV और V में प्रकाशित किए जा चुके थे और कुछ विषयों के शब्द क्रमशः प्रकाशन के लिए तैयार करा लिए गए थे। 1970 के आरंभ में समस्त शब्दावली को अंग्रेजी के वर्णक्रम में संकलित करके आयोग में इसके समन्वय का काम आरंभ किया गया। सब से पहले एक

से अधिक विषयों में व्यवहृत ऐसे शब्द छांट लिए गए जिनके पर्याय विविध विषयों में अलग-अलग निश्चित हो गए थे। आयोग में मानविकी विषयों के अधिकारियों एवं सहायकों ने परस्पर चर्चा द्वारा एवं उपलब्ध कोशों तथा संदर्भ ग्रन्थों का अवलोकन करके इन पर्यायों में यथासंभव एकरूपता स्थापित कर इस शब्द-संग्रह की पांडुलिपि तैयार की है।

मानविकी, सामाजिक विज्ञान आदि की शब्दावली का, भाषा की सामान्य, साहित्यिक तथा तद्विषयक परम्परागत शब्दावली से घनिष्ठ संबंध होता है। इन विषयों में जब आधुनिक पाश्चात्य चिन्तन की द्योतक संकल्पनाओं का समाहार होता है तो प्रचलित और परम्परागत शब्दावली उपयुक्त नए पर्यायों के निर्धारण में महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाती है। भारत में उपर्युक्त विषयों की एक बड़ी ही समृद्ध परम्परा रही है, अतएव आधुनिक संकल्पनाओं को सही-सही व्यक्त करने के लिए जहां कहीं उपयुक्त शब्द मिले हैं, वहां आयोग ने नए शब्द स्थिर नहीं किए। जहां नए शब्द स्थिर करना अनिवार्य हुआ है वहां सामान्य विषयवस्तु और मिलते-जुलते दृष्टिकोण वाले विषयों में उनके प्रयोग का सम्यक् विश्लेषण करते हुए पहले उपलब्ध शब्दों को नियत करने का यत्न किया गया है अन्यथा परिचित संघटकों से नए रूप तैयार किए गए हैं।

विज्ञान-विषयों के पारिभाषिक शब्दों में विभिन्न विषय-शाखाओं के बीच अपेक्षाकृत अधिक रूपार्थक स्थिरता कायम रखी जा सकती है। जैसे, energy, charge के लिए 'ऊर्जा', 'आवेश' शब्द स्थिर कर लेने पर विज्ञान की प्रायः सभी शाखाओं में इन शब्दों से बनने वाली अभिव्यक्तियों के लिए उपर्युक्त पर्यायों का ही प्रयोग किया जाता है। इसके विपरीत, मानविकी विषयों के अधिकांश शब्दों का अर्थ विषयानुसार बदलता चलता है जैसे, charge का ही प्रशासन में अर्थ है 'कार्यभार', लेखाविधि में 'व्यय', वाणिज्य में 'उधार', राजनीति में 'धावा' तथा इसी प्रकार अलग-अलग विषयों में charge के अपने-अपने अर्थ हैं। अंग्रेजी में सामान्य अथवा साहित्यिक शब्दों के विभिन्न प्रयोगों से बंधी संकल्पनाओं की पारिभाषिकता के अनुसार हिन्दी में उनके एक ही पर्याय-रूप से काम चलाना संभव न हो पाने के कारण ही हमें पृथक् पर्याय निश्चित करने पड़े हैं। शब्द-संयुतियां बनाते समय भी अनेक प्रसंगों में प्रायः इसीलिए मूल शब्द का पर्याय बार-बार बदलना पड़ता है। उदाहरणार्थ, general शब्द का पर्याय इस प्रकार बदलता जाता है :—

| | |
|---|---|
| general elections | आम चुनाव |
| general body | साधारण सभा |
| general principles | सामान्य सिद्धांत |
| general good | सार्वजनिक हित |

विज्ञान और मानविकी शब्दावलियों में दूसरा अन्तर यह है कि वैज्ञानिक विषयों पर भारतीय भाषाओं में अभी इतना कम साहित्य लिखा गया है कि थोड़े ही पारिभाषिक शब्द आम प्रचलन में आ पाए हैं और नए शब्द गढ़ने तथा वर्तमान शब्दों का प्रयोग रूढ़ करने में कोई विशेष बाधा नहीं है। इसके विपरीत, आधुनिक मानविकी और सामाजिक विषयों पर भारतीय भाषाओं में कई दशकों से पुस्तकें लिखी जा रही हैं, पत्रिकाएं प्रकाशित हो रही हैं और अर्से से कई विद्यापीठों में अध्यापन भी चल रहा है। परिणामस्वरूप सैकड़ों पारिभाषिक शब्द प्रचलन में आ गए हैं। इनमें प्रायः एक ही अर्थ के बोधक कई-कई शब्द हैं जैसे, court के लिए कोर्ट, कचहरी, न्यायालय, अदालत; election के लिए चुनाव, निर्वाचन; government के लिए शासन, सरकार, हुकूमत; interest के लिए रुचि, अभिरुचि, दिलचस्पी; employment के लिए रोजगार, नियोजन, कार्य-योजन आदि।

ऐसी स्थितियों में हमने तीन उपाय किए हैं :—

(1) दैनंदिन व्यवहार के शब्दों के लिए प्रायः सभी प्रचलित पर्याय स्वीकार कर लिए हैं। उदाहरणार्थ, job के लिए नौकरी; कार्य, कृत्य, काम;

(2) शास्त्रीय अभिव्यक्तियों के लिए सर्वाधिक सटीक शब्द चुन लिया है जैसे, opera के लिए गीतिनाट्य, संगीतक, सांगीत, संगीत नाटक, संगीतिका में से 'संगीतिका';

(3) सामाजिक विज्ञान के वर्तमान संकल्पनात्मक ढांचे को ध्यान में रखते हुए हमें अनेक स्थानों पर अंग्रेजी का अनुगामी होना पड़ा है और मिलते-जुलते अर्थों वाले कई पारिभाषिक शब्दों के हिन्दी पर्याय तय करने में उपलब्ध हिन्दी शब्दों को विशिष्ट अंग्रेजी पारिभाषिक शब्दों के लिए रूढ़ करने की आवश्यकता प्रतीत हुई है। उदाहरणार्थ, tendency आदि शब्दों के लिए निम्नलिखित हिन्दी पर्याय रूढ़ किए गए हैं :—

| | |
|---|---|
| aptitude | अभिक्षमता |
| interest | अभिरुचि |
| proneness | प्रवणता |
| tendency | प्रवृत्ति |

अर्थशास्त्र, दर्शन, काव्यशास्त्र, नाट्यशास्त्र, संगीत, भाषाविज्ञान, वास्तुशास्त्र आदि मानविकी के कई विषय ऐसे हैं जिनकी अनेक संकल्पनाओं को व्यक्त करने के लिए संस्कृत की प्राचीन शब्दावली उपलब्ध है। जैसा कि आरंभ में कह चुके हैं, हमें जहां भी अंग्रेजी के पारिभाषिक शब्द का पूरा-पूरा अर्थ देने वाला प्राचीन संस्कृत शब्द मिला है, हमने अंग्रेजी के शब्द के लिए उसके उपलब्ध भारतीय पर्याय को समकक्षता प्रदान करने का यत्न किया है। उदाहरणार्थ :—

| | | |
|---|---|---|
| costume | आहार्य | (नाट्यशास्त्र) |
| indignation | अमर्ष | ,, |
| episode | पताका | ,, |
| answer | प्रतिहार | (संगीत) |
| balustrade | वेदिका | (वास्तुशास्त्र) |
| cornice | कपोत | ,, |
| usury | कुसीद | (अर्थशास्त्र) |
| articulator | करण | (भाषाविज्ञान) |
| ablation | अपादान | ,, |
| pragmatism | अर्थक्रियावाद | (दर्शन) |
| contextualism | दृष्टिसृष्टिवाद | (ज्ञानमीमांसा) |

संस्कृत के प्राचीन शब्द कहीं-कहीं प्रत्यनुवादों के रूप में सुझाए गए हैं। ऐसा विशेषकर समालोचना से संबंधित शब्दों में हुआ है। संस्कृत में काव्यशास्त्र की प्रचुर शब्दावली उपलब्ध है और काव्यशास्त्र के कई प्राचीन ग्रंथों का अंग्रेजी में प्रामाणिक अनुवाद हो चुका है। मैक्समूलर, कीथ, पीटरसन, याकोबी आदि के इन ग्रंथों का अपना विशिष्ट महत्त्व है और हिन्दी, संस्कृत और अन्य भारतीय भाषाओं का उच्चतर अध्ययन करने वाले विद्यार्थियों के लिए इन ग्रंथों का अध्ययन करना आवश्यक समझा जाता है। इधर जबसे अंग्रेजी में मानक ग्रंथों के अनुवाद का काम आरंभ हुआ है, उन अंग्रेजी शब्दों के मानक हिन्दी पर्याय निश्चित करने की आवश्यकता अनुभव की जा रही है जो उपर्युक्त विद्वानों ने अपने ग्रंथों में काव्यशास्त्र की संकल्पनाओं को व्यक्त करने के लिए प्रयुक्त किए हैं। इस शब्द-संग्रह में निश्चित किए गए ऐसे पर्यायों के कुछ उदाहरण इस प्रकार हैं :—

| | |
|---|---|
| absolute mistress | स्वाधीनपतिका |
| graceful manner | कैशिकी वृत्ति |
| noble hero | धीरोदात्त नायक, धीर नायक |
| consequents | अनुभाव |

यद्यपि हमने सरल शब्दों को प्रधानता देने का पूरा यत्न किया है किन्तु किन्हीं सरल शब्दों से व्युत्पन्न शब्द एवं संयुतियां बनाने में कठिनाई होती है जैसे, accept के लिए 'मानना' बिल्कुल ठीक पर्याय है पर इससे acceptance, acceptability, accepted आदि के लिये शब्द बनाने में कई उलझनें सामने आती हैं। अतः 'मानना' के साथ-साथ 'स्वीकार करना' भी रखा है ताकि व्युत्पन्न शब्द बनाने में असुविधा न हो। इसी विचार से lapse के लिए 'बीत जाना' के अलावा 'व्यपगमन' भी रखा गया है।

यहां हम यह स्पष्ट करना चाहेंगे कि प्रस्तुत शब्द-संग्रह में अल्पविराम (,) देकर जो एकाधिक पर्याय दिए गए हैं उनमें आयोग द्वारा निर्धारित किसी क्रम का द्योतन नहीं है। इसी प्रकार, शब्द-संयुतियां बनाते समय हमने प्रस्तावित पर्यायों में से किन्हीं एक-दो पर्यायों का ही उपयोग किया है। यह भी केवल सुविधा के लिए किया गया है। निर्धारित पर्यायों में से किसी पर्याय को लेकर बनाई गई शब्द-संयुति आयोग द्वारा स्वीकृत समझी जाएगी। शब्द-संयुतियों की चर्चा के प्रसंग में यह और कह दें कि इस शब्द-संग्रह में अनेक परिहार्य संयुतियां भी है जो संबंधित विषयों की दृष्टि से ठेठ पारिभाषिक अभिव्यक्ति की कोटि में नहीं आतीं। लेकिन इस संग्रह का मूल उद्देश्य भारतीय भाषाओं में अध्ययन-अध्यापन और ग्रन्थ-निर्माण के कार्य में सहायता प्रदान करना है। अतः कार्य की सुविधा की दृष्टि से अधिकाधिक शब्द-संयुतियां देने में हमने संकोच नहीं बरता है।

किसी प्रस्तावित शब्द के आगे विषय का उल्लेख केवल उस प्रसंग-विशेष का संकेत देता है जिसे ध्यान में रख कर हमने वह शब्द सुझाया है। निश्चय ही यह किसी अनन्यता का द्योतक नहीं है और मिलता-जुलता अर्थ देने के लिए अन्य विषयों में भी इस शब्द का अबाध प्रयोग किया जा सकता है। वस्तुतः मानविकी के कई विषयों में परस्पर व्याप्ति इतनी अधिक है कि यह निश्चित करना लगभग असंभव है कि कौन शब्द किस विषय का है। अर्थशास्त्र और वाणिज्य, इतिहास और राजनीति विज्ञान, मनोविज्ञान और समाजशास्त्र ऐसे ही परस्परव्यापी विषय हैं।

जैसा कि आरंभिक पैरे में कहा गया है, हमारा उद्देश्य एक ऐसी शब्दावली का विकास करना है जो हिन्दी तथा अन्य भारतीय भाषाओं के तकनीकी साहित्य में समानरूप से व्यवहृत हो सके—हां, अलग-अलग भाषाओं की प्रकृति के अनुरूप उनका रूप-परिवर्तन किया जा सकता है। इस शब्दावली को अखिल भारतीय स्तर पर ग्राह्य बनाने के लिए हमने उन दो बातों का बराबर ध्यान रखा है जिनका निर्देश हमारे संविधान की धारा 351 में है। एक तो यह कि नए शब्द यथासंभव संस्कृत पर आधारित हैं। दूसरे, संविधान की आठवीं अनुसूची में उल्लिखित हिन्दीतर भाषाओं के ऐसे शब्दों को भी हमने निस्संकोच स्वीकार किया है जो उन भाषाओं के तकनीकी साहित्य में व्यापक रूप से प्रयोग में लाए जा रहे हैं। उदाहरणार्थ,

| | | |
|---|---|---|
| blighted area | झोंपड़पट्टी | (मराठी) |
| elastic | लवचिक | ,, |
| novella | नवलिका | (गुजराती) |
| amateur | औत्साहिक | (तेलुगु) |
| idiom | जातीयम् | ,, |
| green room | साजगृह | (बंगला) |
| impersonation | रूपारोप | ,, |
| bond labour | गोती | (उड़िया) |
| minor coin | चिल्लर | (मलयालम, तमिल) |

इन शब्दों के बारे में हमारी जानकारी प्रायः विशेषज्ञ सलाहकार समितियों में सम्मिलित विभिन्न भाषाई क्षेत्रों के विद्वानों द्वारा दी गई सूचना पर आधारित है। जहां आवश्यक समझा गया है, ऐसे शब्दों के आगे कोष्ठक में भाषा का भी उल्लेख कर दिया गया है।

पारिभाषिक शब्दावली तैयार करते समय हमें कहीं-कहीं शाब्दिक अनुवाद की अनिवार्यता को भी स्वीकार करना पड़ा है। यद्यपि आयोग का सिद्धांत संकल्पनाओं का भाषांतरण करना रहा है, न कि शब्दों का लेकिन पाश्चात्य संकल्पनाओं के द्योतक कतिपय अंग्रेजी अभिव्यक्तियों का प्रचलन इतना सार्वदेशिक हो चुका है कि हमें उनका शब्दानुवाद ही करना पड़ा है। नीचे के उदाहरणों से यह बात स्पष्ट हो जाएगी :—

| | |
|---|---|
| above the line | रेखोपरि |
| Middle East | मध्य-पूर्व |
| leftist | वामपंथी |
| rightist | दक्षिणपंथी |
| bias relation | अभिनति संबंध |
| fifth columnist | पंचमांगी |

परन्तु शाब्दिक अनुवाद की यह अनिवार्यता कुछेक अभिव्यक्तियों तक ही सीमित रही है। अन्य अभिव्यक्तियों के लिए पर्यायों का निर्माण करते समय हमने उनमें निहित भावों या विचारों का ही भाषांतरण करने का यत्न किया है। संकल्पनाश्रित भाषांतरण के कुछ उदाहरण इस प्रकार हैं :—

| | | |
|---|---|---|
| grub street writing | मसिजीवी लेखन | (समालोचना) |
| amorous bite | विषकन्या-दंश | (लोकवार्ता) |
| spearhead money | आधिपत्य मुद्रा | (अर्थशास्त्र) |
| utility | तृष्टिगुण | ,, |
| bandwagon effect | अनुरूपता प्रभाव | (मनोविज्ञान) |
| conversational piece | समूह चित्र | (ललित कला) |
| atomic language | मूलज भाषा | (भाषाविज्ञान) |
| philosophical anthropology | मानवमीमांसा | (दर्शन) |

यह सर्वविदित है कि मुग़ल शासन के दौरान हमारी भाषाओं के शब्दभंडार में अरबी-फारसी के बहुत से शब्दों का समावेश हुआ। अकबर के शासन काल में और उसके बाद भी, सामाजिक एवं भाषाई स्तरों पर भारतीय और मुग़ल संस्कृतियों में इतना आदान-प्रदान हुआ कि आज अरबी-फारसी से ग्रहण किए गए अनेक शब्द अलग से पहचाने नहीं जा सकते। प्रशासन और कानून की बहुत सी अभिव्यक्तियां आज कश्मीर से कन्याकुमारी तक बोली-समझी जाती हैं। उत्तर में तो भारतीय भाषाओं में अरबी-फारसी के शब्दों के योग से एक नई शैली का विकास हुआ जिसे प्रायः 'हिन्दुस्तानी' कहा जाता है। संविधान की धारा 351 में हिन्दी के भावी विकास में हिन्दुस्तानी की भूमिका को स्वीकार किया गया है। सामान्य प्रशासन, राजस्व प्रशासन, वास्तुशास्त्र, राजनीति, सैन्यविज्ञान, वाणिज्य आदि के अनेक अरबी-फारसी शब्द आधुनिक भारतीय भाषाओं में व्यवहार में लाए जा रहे हैं, जैसे :—

हिन्दी ज़ब्ती (forfeiture), शिनाख्त (identification), मुआवज़ा (compensation)

मराठी बड़तर्फ (dismissal), असर (effect), कलम (section)

गुजराती नातरफदारी (neutrality), खपतदार (consumer)

मलयालम तहसीलदार (tehsildar), जमाबंदी (land records)

हमारी विशेषज्ञ समितियों ने भारतीय भाषाओं के वर्तमान विकास की दिशा को ध्यान में रखते हुए इनमें से बहुत से शब्द पारिभाषिक अभिव्यक्तियों के लिए नियत किए हैं। यहां उनके कतिपय उदाहरण दिए जा रहे हैं :—

| | | |
|---|---|---|
| substitute | एवज़ी | (सामान्य प्रशासन) |
| investigation | तफतीश | ( ,, ) |
| document | दस्तावेज़ | ( ,, ) |
| excise | आबकारी | (राजस्व प्रशासन) |
| tenant | काश्तकार | ( ,, ) |
| advance | पेशगी | ( वाणिज्य ) |
| day book | रोज़नामचा | ( ,, ) |
| awning | सायबान | ( वास्तुशास्त्र ) |
| arch | मेहराब | ( ,, ) |
| flanking movement | तुलुगमा | ( सैन्यविज्ञान ) |
| spear | नेजा | ( ,, ) |

इस शब्द-संग्रह में अंग्रेजी की लगभग अस्सी हजार प्रविष्टियां हैं। इनमें काफी संख्या ऐसे शब्दों की है जिनका अलग-अलग विषयों में भिन्न-भिन्न अर्थों में प्रयोग होता है। इस प्रयोग-विविधता को भी ध्यान में रखें तो प्रस्तुत शब्द-संग्रह में कम से कम एक लाख अर्थ-छायाओं के लिए पर्याय प्रस्तावित हैं। ऐसे बृहत् प्रयास में दोष रह जाना स्वाभाविक है। वस्तुतः प्रत्येक कोश का प्रथम संस्करण एक प्रकार से उसका प्रारूप ही होता है। विद्वानों के बहुमूल्य सुझावों और भारतीय भाषाओं में विविध विषयों के ग्रथ-प्रणेताओं के अनुभव के आधार पर हम इसके परवर्ती संस्करणों को अधिकाधिक उपयोगी एवं निर्दोष बनाने का प्रयत्न करेंगे। शब्दावली का काम कभी समाप्त नहीं होता। प्रत्येक विषय में साहित्य-सृजन का क्रम बराबर चलता रहता है, नए शोध कार्य प्रकाश में आते रहते हैं और परिणामस्वरूप प्रचलित शब्दों के अर्थ बदलते रहते हैं तथा नए शब्दों का प्रादुर्भाव होता रहता है। इस दृष्टि से कोई कोश अद्यतन नहीं कहा जा सकता।

इस अवसर पर हम देश के उन सभी विद्वानों और भाषाविदों के प्रति आभार प्रकट करते हैं जिन्होंने राष्ट्रीय महत्त्व के इस गुरुतर कार्य में हमें पूर्ण उत्साह और अनन्य निष्ठा से सहयोग दिया है। इस अनुष्ठान को सफल बनाने के लिए आयोग के कर्मचारियों और अधिकारियों ने भी बहुत परिश्रम किया है, हम उनके प्रति भी हार्दिक आभार प्रकट करते हैं।

पी० गोपाल शर्मा

अध्यक्ष

# FOREWORD

With a view to evolving a uniform technical terminology for Hindi and other Indian languages, the Ministry of Education set up a Board of Scientific Terminology in the year 1950 and under the guidance of the Board, the Hindi Section of the Ministry of Education started evolving technical terminology in 1952. The first set of five provisional glossaries of technical terms was brought out in 1953. As the work gained momentum and more subjects were taken up, Hindi Section was expanded into a full-fledged Hindi Division of the Ministry. By the year 1959, Hindi Division had evolved terminologies upto the higher secondary level, and in certain cases upto the degree level, for all important branches of study. Initially, these terminologies were published in the form of provisional glossaries. They were circulated among the subject experts and concerned academic institutions for inviting their comments on the suitability of the equivalents suggested in them. After carefully examining the comments received from scholars belonging to different linguistic regions of the country, revised versions of the glossaries were published.

In pursuance of the recommendations of the Official Language Commission, a Presidential Order was issued in April, 1960 setting up the Central Hindi Directorate which took over the terminological work from the Hindi Division. The first task of this new office was to consolidate all the terms evolved till then in different subjects in one alphabetical order. This terminology was published in 1962 under the title "Consolidated Glossary of Technical Terms" which contained about one lakh entries covering both Sciences and Humanities. Though this glossary was a comprehensive collection of technical equivalents approved by the various expert committees in the context of their respective subjects, it required an over-all co-ordination. Nevertheless, its publication served a timely purpose as a number of teaching institutions were switching over to Indian languages as medium of instruction. In administration also, more and more emphasis was being laid on the progressive use of Hindi and other Indian languages in the day-to-day work. The glossary was, therefore, warmly received by scholars and administrative authorities all over the country.

In the meantime, the Commission for Scientific & Technical Terminology was set up in October, 1961 in pursuance of the Presidential Order of April, 1960. As its first task, the Commission embarked on the project of review of the entire terminology evolved till then by the Ministry of Education, the Central Hindi Directorate and other academic bodies. It also took in hand the evolution of terminology for the degree and the post-degree levels. The Commission evolved a set of principles for evolution of terminology (reproduced elsewhere in this volume) and appointed a number of Expert Advisory Committees to review the existing terminology in accordance with these principles. The Expert Committees were composed of scholars and linguists drawn from all linguistic regions of India. In order to apprise the academic community and the intelligentsia of the country with the problems and procedures of development of terminologies in Indian languages, the meetings of the expert committees and the

terminological seminars were held in different regions. The Commission also organised a Seminar on the linguistics of technical terminology which was attended by eminent linguists of various modern Indian languages. They discussed and made recommendations in regard to problems of morphological and phonological processes involved in achieving maximum possible uniformity in a pan-Indian terminology. The recommendations of the linguists have been kept in view while reviewing the terminology.

The Commission had drawn up a phased programme of terminological evolution according to which the bulk of terminology in various subjects was to be completed by 1st January, 1970. The Humanities terminology approved by that time had either been published in a series entitled 'Humanities Glossary' I, II, III, IV & V or was ready for publication. In the beginning of 1970, this entire terminology was brought under a single alphabetical order and the areas requiring coordination were located and resolved to the largest extent possible by mutual consultation among the staff and by reference to dictionaries and standard works. The present glossary is the product of this sustained and arduous labour.

The technical terminology of Humanities and Social Sciences draws heavily on the common and literary vocabulary on the one hand and the traditional and classical stock of terms on the other. The modern concepts in these subject-fields are represented by known words which are converted into technical terms by appropriate definitions. India has a rich tradition in Humanities and Social Sciences. Wherever the new western concepts have called for selection of exact equivalents, existing vocabulary has been able to supply these in ample measure. The Commission, after careful analysis of the contents of various cognate and associated subjects, have accepted suitable current terms, or have fixed terms compounded with the help of known constituents of the classical sources.

In Science, a technical term signifying a concept does not generally undergo a morpho-semantic change. Thus the words 'energy', 'charge' having been translated as ऊर्जा, आवेश are used as such in almost all the branches and other derivatives are formed by taking them as the stems. On the contrary, in Humanities and Social Sciences, the same form of a word undergoes semantic changes according to the subject-contexts, e. g. 'charge' has to be equated in Administration with कार्यभार, in Accountancy with व्यय, in Commerce with उधार, in Political Science with धावा and so on. It is obvious that different English words of common and literary usage, when employed for technical concepts, cannot invariably have the same Hindi equivalents. Different terms have, therefore, to be chosen according to the genius of the Hindi language. Following examples will bear out the necessity for such departures :—

| | |
|---|---|
| general elections | आम चुनाव |
| general body | साधारण सभा |
| general principles | सामान्य सिद्धांत |
| general good | सार्वजनिक हित |

Another difference between Sciences and Humanities or Social Sciences is the availability of literature. The scientific literature in Indian languages being so far scanty, has brought few Indian terms into currency. Newly evolved terms therefore, can be introduced and made current without much difficulty. On the contrary, scholars have been writing books on Humanities and Social Sciences in Indian languages for the last several decades. Journals on

these subjects are being published and some of the educational institutions have also been teaching these subjects through the medium of Indian languages. This has brought into currency hundreds of technical terms in each subject-field—so much so that different authors have used different synonyms for the same concept in their works, e.g. for 'court' कोर्ट, कचहरी, न्यायालय, for 'election' चुनाव, निर्वाचन, for 'government' शासन, सरकार, हुकूमत, for 'interest' रुचि, अभिरुचि, दिलचस्पी, for 'employment' रोज़गार, नियोजन, कार्य-योजन etc.

To meet such a situation, we have adopted three measures :

i) In case of words of every-day use, we have included all the prevalent equivalents, e. g. for job नौकरी; कार्य, कृत्य, काम

ii) for strictly technical terms, our preference has been for a precise but expressive equivalent, e.g. for 'opera', we have chosen संगीतिका out of the current words गीतिनाट्य, संगीतक, सांगीत, संगीत नाटक and संगीतिका

iii) To suit the modern conceptual structure of Social Sciences, we have been constrained to follow the pattern of English in respect of those groups of terms which represent associated concepts. Consequently, we have resorted to an agreed fixation of a particular Indian word for an English term by consensus among the experts, e. g. :—

| | |
|---|---|
| aptitude | अभिक्षमता |
| interest | अभिरुचि |
| proneness | प्रवणता |
| tendency | प्रवृत्ति |

As pointed out earlier, subjects like Economics, Philosophy, Literary Criticism, Theatre, Music, Linguistics and Architecture have an ancient tradition of technical terms which has come down to modern Indian languages without much alteration. Where a concept has been found to be amphibian in the subject traditions of East and West, the Indian term has been juxtaposed to the western term, e. g. :—

| | | |
|---|---|---|
| costume | आहार्य | (Theatre) |
| indignation | अमर्ष | " |
| episode | पताका | ,, |
| answer | प्रतिहार | (Music) |
| balustrade | वेदिका | (Architecture) |
| cornice | कपोत | ,, |
| usury | कुसीद | (Economics) |
| articulator | करण | (Linguistics) |
| ablation | अपादान | " |
| pragmatism | अर्थक्रियावाद | (Philosophy) |
| contextualism | दृष्टिसृष्टिवाद | (Epistemology) |

In certain cases, ancient Sanskrit terms have been suggested as contra-translations. This has been done particularly in case of terms relating to Literary Criticism. The classical Indian poetics is pretty advanced and commands a rich vocabulary. A number of Sanskrit books on

Poetics have already been translated by eminent scholars—foreign and Indian—wherein Indian concepts have been rendered in English. The English expressions have, in course of time, acquired a standardised form. Famous English books on Indian poetics like those written by Maxmuller, Keith, Peterson, Jacobi etc., are now regarded as standard works which students taking up higher studies in Hindi, Sanskrit etc. are expected to study. These standard works are now being taken up for translation under the book production programmes launched for facilitating the medium switch-over. The Commission therefore, had to indentify indigenous equivalents of such English terms used in these books. A few examples of these contra-translations are reproduced below :

| | |
|---|---|
| absolute mistress | स्वाधीनपतिका |
| graceful manner | कैशिकी वृत्ति |
| noble hero | धीरोदात्त नायक, धीर नायक |
| consequents | अनुभाव |

The Commission have assiduously aimed at simplicity. But at times, simplicity fell short of accuracy and impeded facility of compact derivation. In such cases, alternatives have been suggested, e. g., 'accept' can be translated as मानना but the derivatives therefrom like 'acceptance', 'acceptability', 'accepted' ran into constructional and semantic difficulties. Therefore, स्वीकार करना had to be given as an alternative which facilitated compact terms like स्वीकृति, स्वीकार्यता, स्वीकृत etc. For the same reason, we have translated 'lapse' as व्यपगमन besides बीत जाना.

We would like to mention here that the use of comma (,) in this Glossary to demarcate more than one equivalent does not indicate any preferential order. Likewise, we have chosen only one or two equivalents to illustrate a combinational expression. The users of the Glossary can themselves prepare other combinations. Wherever combinational expressions, which do not strictly come within the meaning of a technical expression, have been included, our chief objective has been to help the authors, translators, teachers and students with readily available tools of expression during the transitional stage of language development.

The mention of a subject with a term denotes the particular context which the Commission have kept in view while evolving the equivalent. The users are free to use these terms to express similar meanings in other subjects. As we all know, the subject-matter of Humanities and Social Sciences overlaps to such an extent that it is almost impossible to pinpoint as to which term belongs to which particular discipline. Economics and Commerce, History and Political Science, Psychology and Sociology are examples of closely related subjects where there is abundant interflow of concepts.

We have already pointed out in the initial paragraph that our objective has been to evolve a uniform terminology for Hindi and other modern Indian languages. We are, however, concious of the fact that such an ideal can not and need not be dogmatically emphasised. The modern Indian languages can adopt/adapt or evolve a different term according to their genius. For the purposes of uniformity on an all-India basis, we have kept in view two important considerations which are contained in Article 351 of our Constitution. First, that 'new' terms have, as far as possible, been based on or derived from Sanskrit. Secondly, wherever possible,

we have adopted words without any reservation from other modern Indian languages for extensive use in technical literature, e. g. :—

| | | |
|---|---|---|
| blighted area | झोंपड़पट्टी | (Marathi) |
| elastic | लवचिक | ,, |
| novella | नवलिका | (Gujarati) |
| amateur | औत्साहिक | (Telugu) |
| idiom | जातीयम् | ,, |
| green room | साजगृह | (Bengali) |
| impersonation | रूपारोप | ,, |
| bond labour | गोती | (Oriya) |
| minor coin | चिल्लर | (Malayalam, Tamil) |

These terms have been suggested mostly by experts belonging to the concerned areas. Wherever necessary, we have also mentioned in brackets the language from which the word or expression has been taken.

Certain inevitability has been faced by our languages in respect of translations of some technical terms. The Commission have mostly been translating concepts; but some Western concepts, as embodied in English technical terms, have attained such a world-wide currency that they had to be reckoned as such and translated literally. This is evident from the following examples :—

| | |
|---|---|
| above the line | रेखोपरि |
| Middle East | मध्य-पूर्व |
| leftist | वामपंथी |
| rightist | दक्षिणपंथी |
| bias relation | अभिनति संबंध |
| fifth columnist | पंचमांगी |

Literal translation has, however, been restricted to a few expressions only; otherwise we have taken care to translate the sense into pithy Indian equivalents. Examples of such conceptual translations are: --

| | | |
|---|---|---|
| grub street writing | मसिजीवी लेखन | (Literary Criticism) |
| amorous bite | विषकन्या-दंश | (Folklore) |
| spearhead money | आधिपत्य मुद्रा | (Economics) |
| utility | तुष्टिगुण | ,, |
| bandwagon effect | अनुरूपता प्रभाव | (Psychology) |
| conversational piece | समूह चित्र | (Fine Arts) |
| atomic language | मूलज भाषा | (Linguistics) |
| philosophical anthropology | मानवमीमांसा | (Philosophy) |

As we all know, during the Mughal period, our languages assimilated a great deal of Perso-Arabic words. During the reign of Akbar and thereafter, socio-linguistic fusion reached a new peak so much so that the borrowings are no longer distinguishable. The Perso-Arabic words of Administration and Law are discernible right from Kashmir to down South. In the North, as a result of this fusion, there emerged a style which is popularly known as 'Hindustani'. Article 351 of the Constitution has therefore, rightly acknowledged the role of 'Hindustani' in the development of Hindi in the days to come. The Perso-Arabic vocabulary has been current in India in subjects like General Administration, Revenue Administration, Architecture, Politics,

Military Science and Commerce etc. as is evident from the following illustrations :—

| | |
|---|---|
| Hindi | ज़ब्ती (forfeiture), शिनाख़्त (identification), मुआवज़ा (compensation) |
| Marathi | बड़तर्फ़ (dismissal), असर (effect), कलम (section) |
| Gujarati | नातरफ़दारी(neutrality), खपतदार (consumer) |
| Malayalam | तहसीलदार(tehsildar), जमाबंदी (land records) |

Our Expert Committees, keeping the developing Indian linguistic scene in view, have fixed a number of such words as technical terms, e. g. :—

| | | |
|---|---|---|
| substitute | एवज़ी | (General Administration) |
| investigation | तफ़तीश | ( ,, ) |
| document | दस्तावेज़ | ( ,, ) |
| excise | आबकारी | (Revenue Administration) |
| tenant | काश्तकार | ( ,, ) |
| advance | पेशगी | (Commerce) |
| day book | रोज़नामचा | ( ,, ) |
| awning | सायबान | (Architecture) |
| arch | मेहराब | ( ,, ) |
| flanking movement | तुलुगमा | (Military Science) |
| spear | नेजा | ( ,, ) |

The present glossary comprises of approximately 80,000 entries in English. A large number of words have different meanings in different subjects. If this multiplicity of shades is also taken into account, one would find at least one lakh shades translated in this glossary. We are aware that such a voluminous work may not be entirely faultless. In fact, the first edition of a dictionary should always be treated as a draft. We will try our best to improve the subsequent editions in the light of the suggestions received from scholars and authors. Evolution of terminology is a continuous process. Every time a new book appears in the market or an important research paper is published, concepts attached to some of the existing terms get modified and new terms get introduced. This is happening in case of almost all the subjects, rendering any technical dictionary inexhaustive and behind time. We are conscious of our responsibility in this regard and it will be our endeavour to evolve a methodology by which we are able to carry on a continuous scrutiny of the current literature in various subjects with a view to add new expressions to our stock of words.

We take this opportunity to pay our tributes to eminent scholars and linguists hailing from all over India, who with indefatigable enthusiasm and whole-hearted devotion, put their minds together to complete this gigantic task of national importance. Words of commendation are also due to the staff of the Commission who worked hard to make this endeavour a success.

**P. Gopal Sharma**
*Chairman*

# वैज्ञानिक तथा तकनीकी शब्दावली आयोग

# Commission for Scientific and Technical Terminology

| | |
|---|---|
| **अध्यक्ष** | *Chairmen* |
| कोठारी, डा० दौलत सिंह (1961 से 1965) | KOTHARI, DR. DAULAT SINGH (1961-1965) |
| सेठी, डा० निहालकरण (1965 से 1966) | SETHI, DR. NIHAL KARAN (1965-1966) |
| प्रसाद, डा० विश्वनाथ (1966 से 1967) | PRASAD, DR. BISHWA NATH (1966-1967) |
| बालसुब्रह्मण्यम्, डा० एस० (1967 से 1968) | BALSUBRAMANYAM, DR. S. (1967-1968) |
| सक्सेना, डा० बाबूराम (1968 से 1970) | SAKSENA, DR. BABU RAM (1968-1970) |
| भार्गव, श्री कृष्ण दयाल (1970) | BHARGAVA, SHRI KRISHNA DAYAL (1970) |
| सोमयाजी, श्री गंटि जोगि (1970 से 1971) | SOMAYAJI, SHRI G. J. (1970-1971) |
| शर्मा, डा० पी० गोपाल (1971 —) | SHARMA, DR. P. GOPAL (1971—) |
| **भूतपूर्व उपाध्यक्ष** | *Ex-Vice-Chairman* |
| नायक, श्री रमाप्रसन्न | NAIK, SHRI RAMA PRASANNA |
| **परामर्शदाता** | *Consultant* |
| नगेन्द्र, डा० | NAGENDRA, DR. |
| **भूतपूर्व सदस्य** | *Ex-Members* |
| वर्धन, डा० जे० सी० | BARDHAN, DR. J. C. |
| खत्री, श्री बी० एन० | KHATTRI, SHRI B. N. |
| गुलेरी, मेजर जगद्धर शर्मा | GULERI, MAJOR J. S. |
| नायडु, श्री पी० एस० | NAIDU, SHRI P. S. |
| बाल, डा० दत्तात्रेय वामन | BAL, DR. DATTATREYA VAMAN |
| चक्रवर्ती, डा० धीरेन्द्रनाथ | CHAKRAVARTI, DR. DHIRENDRA NATH |

# विशेषज्ञ
# EXPERTS

[नीचे उन विद्वानों के नाम दिए जा रहे हैं जिन्होंने प्रस्तुत शब्द-संग्रह में समाविष्ट विभिन्न विषयों की पारिभाषिक शब्दावली के पुनरीक्षण-अनुमोदन के लिए आयोजित विशेषज्ञ सलाहकार समितियों की बैठकों एवं संगोष्ठियों में भाग लिया है। नामों का उल्लेख अकारादि क्रम से किया गया है। विशेषज्ञों की पद-स्थिति और पते वही हैं जो उनके द्वारा बैठकों एवं संगोष्ठियों में भाग लेते समय हमारे रिकार्ड में दर्ज थे। प्रत्येक विषय के अंतर्गत बाहर के विशेषज्ञों की नामावली के बाद शब्दावली आयोग के उस विषय से संबंधित एकक में काम करने वाले अधिकारियों और सहायकों की सूची है।]

## अर्थशास्त्र
## Economics

1. अग्रवाल, श्री अमरनाथ, अध्यक्ष, अर्थशास्त्र विभाग, रामजस कॉलिज, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली — AGRAWAL, SHRI A. N., Head of the Economics Department, Ramjas College, Delhi University, Delhi

2. कंवर, श्री एम. आर., अध्यक्ष, अर्थशास्त्र विभाग, डी. ए. वी. कॉलिज, जालंधर — KANWAR, SHRI M. R., Head of the Economics Department, D. A. V. College, Jullundur

3. गांगुली, डा. बी. एन., आचार्य, दिल्ली स्कूल ऑफ इकनॉमिक्स, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली — GANGULI, DR. B. N., Professor, Delhi School of Economics, Delhi University, Delhi

4. गार्ग्य, श्री जे. एस., अध्यक्ष, अर्थशास्त्र विभाग, डी. ए. वी. कॉलिज, देहरादून — GARGYA, SHRI J. S., Head of the Economics Department, D. A. V. College, Dehradun

5. गुलेरी, मेजर जगद्धर शर्मा, इंदौर — GULERI, MAJOR J. S., Indore

6. चौबे, श्री के. पी., भारतीय लोक प्रशासन संस्थान, नई दिल्ली — CHOBEY, SHRI K. P., Indian Institute of Public Administration, New Delhi

7. जैन, डा. एल. सी., अध्यक्ष, अर्थशास्त्र विभाग, सागर विश्वविद्यालय, सागर — JAIN, DR. L. C., Head of the Economics Department, Sagar University, Sagar

8. जोशी, डा. मुरलीधर, आचार्य, लोक वित्त एवं मुद्रा अर्थशास्त्र, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ — JOSHI, DR. M. D., Professor of Public Finance & Monetary Economics, Lucknow University, Lucknow

9. ज्ञानचंद, डा., दिल्ली — GYAN CHAND, DR., Delhi

10. पंत, श्री नारायण कृष्ण, अध्यक्ष, अर्थशास्त्र विभाग, पत्राचार पाठ्यक्रम और अनुवर्ती शिक्षा विद्यालय, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली — PANT, SHRI N. K., Head of the Economics Department, School of Correspondence Courses and Continuing Education, Delhi University, Delhi

11 पोरे, श्रीमती कुमुद, गोखले राजनीति एवं अर्थशास्त्र संस्थान, पूना — PORE, SMT. KUMUD, Gokhle Institute of Politics and Economics, Poona

12. प्रसाद, डा. उमेश, उपाचार्य, अर्थशास्त्र विभाग, काशी हिंदू विश्वविद्यालय, वाराणसी — PRASAD, DR. UMESH, Reader, Department of Economics, Banaras Hindu University, Varanasi

13. प्रसाद, डा. केदारनाथ, अध्यक्ष, अर्थशास्त्र विभाग, पटना विश्वविद्यालय, पटना — PRASAD, DR. K. N., Head of the Economics Department, Patna University, Patna

14. बेडेकर, श्री डी. के., गोखले राजनीति एवं अर्थशास्त्र संस्थान, पूना — BEDEKAR, SHRI D. K., Gokhle Institute of Politics and Economics, Poona

15. महेशचंद, श्री, उपाचार्य, अर्थशास्त्र विभाग, इलाहाबाद विश्वविद्यालय, इलाहाबाद — MAHESH CHAND, SHRI, Reader, Department of Economics, Allahabad University, Allahabad

16. माथुर, प्रो. मुकुट बिहारी, उपकुलपति, राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर — MATHUR, PROF. M. V., Vice-Chancellor, Rajasthan University, Jaipur

17. मिश्र, डा. मोहनलाल, उपाचार्य, वाणिज्य विभाग, राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर — MISHRA, DR. M. L., Reader, Department of Commerce, Rajasthan University, Jaipur

18. राव, डा. बी. आर. के., उपाचार्य, अर्थशास्त्र विभाग, श्री वेंकटेश्वर विश्वविद्यालय, तिरुपति — RAU, DR. B. R. K., Reader, Department of Economics, Sri Venkateshwar University, Tirupati

19. रेड्डी, डा. जी. रामकृष्ण, प्रधानाचार्य, विश्वविद्यालय वाणिज्य कॉलिज, बंगलौर — REDDY, DR. G. RAMAKRISHNA, Principal, University College of Commerce, Bangalore

20. सक्सैना, डा. आर. सी., मानविकी के आचार्य, क्षत्रीय इंजीनियरिंग महाविद्यालय, कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय, कुरुक्षेत्र — SAXENA, DR. R. C., Professor of Humanities, Regional Engineering College, Kurukshetra University, Kurukshetra

21. सिंह, श्री रामाधार, पालामऊ (बिहार) — SINGH, SHRI RAMADHAR, Palamau (Bihar)

### अर्थशास्त्र एकक Economics Unit

1. पंड्या, श्री भवानीदत्त, वरिष्ठ अनुसंधान अधिकारी — PANDYA, SHRI B. D., Senior Research Officer
2. वर्मा, श्री जगदीशचन्द्र, वरिष्ठ अनुसंधान अधिकारी — VERMA, SHRI JAGDISH CHANDRA, Senior Research Officer
3. वाशिष्ठ, श्री हरि बाबू, अनुसंधान अधिकारी — VASHISHTHA, SHRI H. B., Research Officer
4. अग्रवाल, श्री ओम्प्रकाश, अनुसंधान सहायक — AGRAWAL, SHRI O. P., Research Assistant
5. द्विवेदी, श्री मंगलांबर, भूतपूर्व अनुसंधान सहायक — DWIVEDI, SHRI MANGALAMBAR, Formerly Research Assistant
6. पमार, श्री पी. एस., भूतपूर्व अनुसंधान सहायक — PAMAR, SHRI P. S., Formerly Research Assistant
7. पांडे, श्री रामतप, अनुसंधान सहायक — PANDEY, SHRI R. T., Research Assistant
8. बंसल, कु. कुसुम, अनुसंधान सहायक — BANSAL, KM. KUSUM, Research Assistant
9. भदौरिया, श्री भारतसिंह, अनुसंधान सहायक — BHADAURIA, SHRI B. S., Research Assistant

# इतिहास तथा पुरातत्त्व
# History & Archaeology

1. अम्बा प्रसाद, डा., अध्यक्ष, इतिहास विभाग, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली — AMBA PRASAD, DR., Head of the History Department, Delhi University, Delhi

2. ओमप्रकाश, डा., प्राध्यापक, प्राचीन भारतीय इतिहास, किरोड़ीमल कॉलिज, दिल्ली — OM PRAKASH, DR., Lecturer in Ancient Indian History, Kirori Mal College, Delhi

3. कृष्ण देव, श्री, निदेशक, पुरातत्त्व स्कूल, भारतीय पुरातात्त्विक सर्वेक्षण, नई दिल्ली — KRISHNA DEVA, SHRI, Director, School of Archaeology, Archaeological Survey of India, New Delhi

4. गुप्ता, डा सी बी., अध्यक्ष, संस्कृत अध्ययन, पत्राचार पाठ्यक्रम और अनुवर्ती शिक्षा विद्यालय, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली — GUPTA, DR. C. B., Head of Sanskrit Studies, School of Correspondence Courses & Continuing Education, Delhi University, Delhi

5. जयसर, आचार्य जी.आर., मैसूर — JOYSAR, PROF. G. R., Mysore

6. त्रिवेद, डा. देव सहाय, अध्यक्ष एवं आर्ष भारती शोध प्राध्यापक, प्राकृत विद्यापीठ, बिहार विश्वविद्यालय, डाकघर-वैशाली, जिला-मुजफ्फरपुर — TRIVEDA, DR. DEVA SAHAYA, Director & Arsha Bharti Shodh Pradhyapak, Prakrit Vidyapeeth, Bihar University, P. O. Vaishali, Distt. Muzaffarpur

7. त्रिवेदी, डा. एच. वी., 33, शंकर बाग, बनगंगा रोड, इन्दौर — TRIVEDI, DR. H. V., 33, Shanker Bagh, Banganga Road, Indore

8. दीक्षित, डा. रामकुमार, अध्यक्ष, प्राचीन इतिहास विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ — DIKSHIT, DR. RAM KUMAR, Head of the Department of Ancient History, Lucknow University, Lucknow

9. परमात्मा सरन, डा., दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली — PARAMATMA SARAN, DR., Delhi University, Delhi

10. पांडे, डा. जी. सी., भूतपूर्व अध्यक्ष, इतिहास विभाग, गोरखपुर विश्वविद्यालय, गोरखपुर — PANDEY, DR. G. C., Formerly Head of History Department, Gorakhpur University, Gorakhpur

11. बाजपेयी, श्री के. डी., अध्यक्ष, प्राचीन इतिहास, संस्कृति व पुरातत्त्व विभाग, सागर विश्वविद्यालय, सागर — BAJPAI, SHRI K. D., Head of the Department of Ancient History, Culture and Archaeology, University of Sagar, Sagar

12. बिशेश्वर प्रसाद, डा., भूतपूर्व अध्यक्ष, इतिहास विभाग, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली — BISHESHWAR PRASAD, DR., Ex-Head of the History Department, Delhi University, Delhi

13. भटनागर, श्री ओ. पी., अध्यक्ष, इतिहास विभाग, इलाहाबाद विश्वविद्यालय, इलाहाबाद — BHATNAGAR, SHRI O. P., Head of the History Department, Allahabad University, Allahabad

14. भटनागर, श्री के. एस., कानपुर — BHATNAGAR, SHRI K. S., Kanpur

15. रामानुजम्, श्री बी. वी., भूतपूर्व आचार्य, इतिहास विभाग, डाकघर-अण्णामलैनगर, जिला-दक्षिण आर्काट, मदुरै, तमिलनाडु — RAMANUJAM, SHRI B. V., Ex-Professor of History, P. O. Annamalainagar, Distt. S. Arcot, Madurai, Tamilnadu

16. रिज़वी, डा. सय्यद ए. ए., उपाचार्य. इतिहास विभाग, जम्मू तथा कश्मीर विश्वविद्यालय, जम्मू — RIZVI, DR. SAYED A. A., Reader, Department of History, J. & K. University, Jammu

17. लाल, श्री बी. बी., महानिदेशक, भारतीय पुरातात्त्विक सर्वेक्षण, नई दिल्ली — LAL, SHRI B. B., Director General, Archaeological Survey of India, New Delhi

18. वर्मा, श्री के. एल., काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी — VERMA, SHRI K.L., Banaras Hindu University, Varanasi

19. शास्त्री, आचार्य के. ए., नीलकंठ, मद्रास-4 — SHASTRI, PROF. K. A., NEELKANTHA, Madras-4

20. शास्त्री, श्री देवराज, हिन्दी अधिकारी, राष्ट्रीय पुराभिलेखागार, नई दिल्ली — SHASTRI, SHRI DEV RAJ, Hindi Officer, National Archives of India, New Delhi

21. शुक्ल, डा. डी. एन., आचार्य, संस्कृत विभाग, पंजाब विश्वविद्यालय, चंडीगढ़, — SHUKLA, DR. D. N., Professor, Sanskrit Department, Punjab University, Chandigarh

22. श्रीवास्तव, डा.एच.एस., उपाचार्य, इतिहास विभाग, गोरखपुर विश्वविद्यालय, गोरखपुर — SRIVASTAVA, DR. H. S., Reader, Department of History, Gorakhpur University, Gorakhpur

23. सत्यप्रकाश, डा., भूतपूर्व निदेशक, पुरातत्त्व, राजस्थान सरकार, जयपुर — SATYA PRAKASH, DR., Ex-Director of Archaeology, Rajasthan University, Jaipur

24. सरघा, श्री एच. के. — SARGHA, SHRI H. K.

25. सरस्वती, आचार्य एच.के., कला एवं वास्तुकला विभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी — SARASWATI, PROF. H. K., Deptt. of Art and Architecture, Banaras Hindu University, Varanasi

26. सहगल, डा. सीताराम, भूतपूर्व कार्यक्रम प्रबंधक (विदेश सेवाएं), आकाशवाणी, नई दिल्ली — SEHGAL, DR. SITA RAM, Ex-Programme Executive (External Services), All India Radio, New Delhi

27. साधू राम, श्री, 986, शिवाजी पार्क स्ट्रीट, करोलबाग, नई दिल्ली — SADHU RAM, SHRI, 986, Shivaji Park Street, Karol Bagh, New Delhi

28. सिंह, डा. आर. बी., उपाचार्य, इतिहास विभाग, गोरखपुर विश्वविद्यालय, गोरखपुर — SINGH, DR. R. B., Reader, History Department, Gorakhpur University, Gorakhpur

29. सिन्हा, श्री बी. पी., अध्यक्ष, प्राचीन इतिहास, संस्कृति व पुरातत्त्व विभाग, पटना विश्वविद्यालय, पटना — SINHA, SHRI B. P., Head of the Department of Ancient History, Culture and Archaeology, Patna University, Patna

30. हरिअप्पा, डा. एच. एल. — HARIYAPPA, DR. H. L.

## इतिहास एवं पुरातत्त्व एकक
## History & Archaeology Unit

1. माथुर, श्री विजयेन्द्र कुमार, भूतपूर्व संपादक — MATHUR, SHRI VIJAYENDRA KUMAR, Formerly Editor

| | | |
|---|---|---|
| 2. | जगत नारायण, श्री, भूतपूर्व वरिष्ठ अनुसंधान अधिकारी | JAGAT NARAIN, SHRI, Formerly Senior Research Officer |
| 3. | वाशिष्ठ, श्री हरि बाबू, अनुसंधान अधिकारी | VASHISHTHA, SHRI HARI BABU, Research Officer |
| 4. | अहलूवालिया, श्रीमती देश कुमारी, अनुसंधान सहायक | AHLUWALIA, SMT. DESH KUMARI, Research Assistant |
| 5. | तिवारी, श्री राजेन्द्रप्रसाद, अनुसंधान सहायक | TEWARI, SHRI RAJENDRA PRASAD, Research Assistant |
| 6. | भारद्वाज, श्री मिहिरचन्द्र, अनुसंधान सहायक | BHARADWAJ, SHRI MIHIR CHANDRA, Research Assistant |
| 7. | सहगल, श्री वेदपाल, अनुसंधान सहायक | SEHGAL, SHRI VED PAL, Research Assistant |

## डाक-तार

## Posts & Telegraphs

| | | |
|---|---|---|
| 1. | अग्रवाल, श्री एम. पी., उप सचिव, रक्षा मंत्रालय, नई दिल्ली | AGGARWAL, SHRI M. P., Deputy Secretary, Ministry of Defence, New Delhi |
| 2. | अग्रवाल, श्री एस. एम., संयुक्त सचिव, रक्षा मंत्रालय, नई दिल्ली | AGARWAL, SHRI S. M., Joint Secretary, Ministry of Defence, New Delhi |
| | गुर्टू, श्रीमती शची रानी, सहायक महानिदेशक, डाक-तार महानिदेशालय, नई दिल्ली | GURTU, SMT. SHACHI RANI, Asstt. Director General, Directorate General of P. &. T., New Delhi |
| 4. | घोष, श्री एस. के., निदेशक (शिकायत), डाक-तार महानिदेशालय, नई दिल्ली | GHOSH, SHRI S. K., Director (Complaints), Directorate General of P. & T., New Delhi |
| 5. | चटर्जी, श्री एस. पी., निदेशक (डाक-तार), डाक-तार महानिदेशालय, नई दिल्ली | CHATTERJEE, SHRI S. P., Director (Philately), Directorate General of P. & T., New Delhi |
| 6. | जौहरी, श्री पी. सी., उपमुख्य अभियंता, डाक-तार महानिदेशालय, नई दिल्ली | JOHRI, SHRI P. C., Deputy Chief Engineer, Directorate General of P. & T., New Delhi |
| 7. | बर्मन, श्री आई. डी., निदेशक (रेल-डाक), डाक-तार महानिदेशालय, नई दिल्ली | BURMAN, SHRI I. D., Director (R.M.S.), Directorate General of P. & T., New Delhi |
| 8. | भाटिया, श्री जी. एस., निदेशक (डाक सेवाएं), डाक-तार महानिदेशालय, नई दिल्ली | BHATIA, SHRI G. S., Director (Postal Services), Directorate General of P. & T., New Delhi |
| 9. | मदनकिशोर, श्री, सदस्य (बैंकिंग एवं बीमा), डाक-तार बोर्ड, नई दिल्ली | MADAN KISHORE, SHRI, Member (Banking & Insurance), P. & T. Board, New Delhi |
| 10. | माथुर, श्री एच. सी., सहायक मुख्य अभियंता, डाक-तार महानिदेशालय, नई दिल्ली | MATHUR, SHRI H. C., Assistant Chief Engineer, Directorate General of P. & T., New Delhi |

11. माथुर, श्री एन. के., सहायक मुख्य अभियंता (प्रशिक्षण), डाक-तार महानिदेशालय, नई दिल्ली — MATHUR, SHRI N. K., Assistant Chief Engineer (Training), Directorate General of P. & T., New Delhi

12. राजा, श्री के. वी., निदेशक(डाक तकनीकी), डाक-तार महानिदेशालय, नई दिल्ली — RAJA, SHRI K. V., Director (Postal Technical), Directorate General of P. & T., New Delhi

13. वेलणकर, श्री एस. बी., महापोस्टमास्टर, मध्यप्रदेश सर्कल, भोपाल — VALANKAR, SHRI S. B., Post Master General, Madhya Pradesh Circle, Bhopal

14. शरघा, श्री एच. के., तानसेन रोड, ग्वालियर — SHARGHA, SHRI H. K., Tansen Road, Gwalior

15. सिंह, श्री दलजिन्दर, महा पोस्टमास्टर, राजस्थान सर्कल, जयपुर — SINGH, SHRI DALJINDER, Post Master General, Rajasthan Circle, Jaipur

16. सिंह, श्री मंगलनाथ, सहायक महानिदेशक, डाक-तार महानिदेशालय, नई दिल्ली — SINGH, SHRI MANGAL NATH, Assistant Director General, Directorate General of P. & T., New Delhi

## डाक–तार एकक  P. & T. Unit

1. जगत नारायण, श्री, भूतपूर्व वरिष्ठ अनुसंधान अधिकारी — JAGAT NARAIN, SHRI, Formerly Senior Research Officer

2. नौटियाल,श्री देवेन्द्र दत्त, वरिष्ठ अनुसंधान अधिकारी — NAUTIYAL, SHRI DEVENDRA DATT, Senior Research Officer

3. गोयल, श्री शिवनाथ, अनुसंधान सहायक — GOEL, SHRI SHIV NATH, Research Assistant

4. चोपड़ा, श्री सोमदत्त, भूतपूर्व अनुसंधान सहायक — CHOPRA, SHRI SOM DUTT, Formerly Research Assistant

## दर्शन
## Philosophy

1. आत्रेय, डा. भीखनलाल, 'आत्रेय निवास', काशी हिन्दू विश्वविद्यालय द्वार के निकट, वाराणसी — ATREYA, DR. B. L., 'Atreya Niwas', Near B. H. U. Gate, Varanasi

2. आत्रेय, श्री एस. पी., दर्शनशास्त्र एवं मनोविज्ञान विभाग, एम. एल. के. कॉलिज, बलरामपुर — ATREYA, SHRI S. P., Deptt. of Philosophy & Psychology, M. L. K. College, Balrampur

3. जहांगीरदार, श्री के. टी., 9/206 कैडल रोड, महिम, बंबई — JAHANGIRDAR, SHRI K. T., 9/206, Cadell Road, Mahim, Bombay

4. जावदेकर, डा. ए. जी., आचार्य, दर्शनशास्त्र विभाग, बड़ौदा विश्वविद्यालय, बड़ौदा — JAVADEKAR, DR. A. G., Prof. of Philosophy, Baroda University, Baroda

